और तुम्हारे चरित्र अथवा अपराध यह सभी एक-एक करके उनसे कहेंगी हे कृष्ण ! आज तुम हमारे वश में आये हो और तुम्हारे सब सखा भाग गये हैं ।

**त्वं चैव शपथं कुर्याः पुनरेष्यामि न क्वचित् ।।**
**तदा त्यजामस्त्वामद्य नान्यथा हि कथञ्चन ।।७९ ।।**

यदि तुम शपथ लो कि मैं यहाँ फिर कभी नहीं आऊँगा तब हम तुमको छोड़ सकती हैं नहीं तो हम किसी प्रकार भी नहीं छोड़ सकतीं ।

**ततोऽहमब्रवं ताभ्यो युष्मद्भीतिर्न वर्त्तते ।।**
**कीडन्नहं प्रविष्टोऽत्र सखिभिः सहितो यदा ।।८० ।।**

तब मैंने उनसे कहा कि मैं तुमसे किसी प्रकार से भी भय नहीं मानता, क्यों कि मैं तो खेलता-खेलता अपने सखाओं के साथ यहाँ आया था ।

**का हानिर्वः कृता मेऽद्य नापराधं विना भयम् ।।**
**यशोदायै च किं यूयं वदिष्यथ ब्रुवन्तु मे ।।८१ ।।**

इसमें तो तुम्हारी किसी प्रकार की भी हानि नहीं हुई, अपराध के न करने पर फिर भय की सम्भावना कहाँ है, इस कारण तुम यशोदा जी के पास जाकर क्या कहोगी ? बताओ ।

**मिथ्यागसं न मां माता कदाचित्ताडयिष्यति ।।**
**इति मद्वचनं श्रुत्वा ता विहस्याब्रुबन्पुरः ।।८२ ।।**

बिना अपराध किये मेरी माता कभी भी मुझे नहीं मारती है, मेरी यह बातें सुनकर वह सब गोपियाँ ऊँचे स्वर से हँसकर कहने लगीं ।

**स्त्रीभिस्त्वमधुना नूनं शीघ्रमागत्य वेष्टितः ।।**
**क्षणावस्थानमात्रेण सापराधो न यत्कृतम् ।।८३ ।।**

स्त्रियों के द्वारा तुम शीघ्र आकर घेरे गये हो, क्षण भर रहने मात्र से तुम अपराधी हो गये हो तुमने जो कुछ नहीं किया है अर्थात् सब कुछ किया है ।

**उवाचान्या ममेदानीं गृहे नागः कृतं त्वया ।।**
**तद् ब्रूहि तत्र नीत्वा त्वां दर्शयिष्यामहे वयम् ।।८४ ।।**

एक और गोपी बोली कि तुमने घर में क्या अपराध नहीं किया तो बोलो तुम्हें ले जाकर के वहाँ हम दिखा देंगी ।

**एवं विवदमानानां तासां मण्डलमध्यगः ॥**
**चिरं विमृश्य कस्याश्चिद्धारं च त्रोटितं मया ॥८५ ॥**

वे आपस में मिलकर इस रीति से विवाद करने लगीं, मैं उनकी मण्डली में बैठा हुआ कितनी ही देर तक विचार करता हुआ, उनमें से एक गोपी के गले के हार को मैंने उसी समय खींच कर तोड़ दिया।

**च्युता यतस्ततो मुक्तास्ता धर्तुं यावदन्यतः ॥**
**तावत्पलायिताः शीघ्रं ताश्च हा हेति चुक्रुशुः ॥८६ ॥**

इससे सब मोती एक-एक करके गिर गये, वह जैसे ही उनको ढूँढने में लगीं कि मैं वैसे ही इस अवसर को पाकर वहाँ से भाग गया, यह देखकर वे सब गोपियाँ हाहाकार करती हुई चिल्लाकर आपस में कहने लगीं।

**कथं हस्तगतो यातः पुनरेष्यति न क्वचित् ॥**
**धूर्तविद्याविदो बालः प्रौढोऽयं नात्र संशयः ॥८७ ॥**

हाथ में आकर भाग गया है, अब पुनः नहीं आयेगा। यह बालक अवश्य ही धूर्त विद्या को जानने वाला यह प्रौढ है, इसमें किञ्चित् भी सन्देह नहीं।

**कपाटरोधं पूर्वं च कृत्वास्माभिर्न वेष्टितः ॥**
**गते काले नृणां बुद्धिः पुनर्भवति निश्चितम् ॥८८ ॥**
**गतं तद्गतमेवास्तु पुनः कालो भविष्यति ॥८९ ॥**

हम लोग यदि पहले ही किंवाड़े बन्द करके इसको बैठाती तब यह किसी प्रकार से भी नहीं भाग सकता, जब समय चला जाता है तभी मनुष्यों को बुद्धि उत्पन्न होती है, जो होना था तो हो गया । वह पुनः अवसर अवश्य होगा।

**इत्थं चोक्ता गोपिका हासपूर्वं स्मृत्वा स्मृत्वा चेष्टितं यत्कृतं मे ॥**
**अन्योन्यञ्च प्रेमपूर्वं कथा मे सञ्जल्पन्त्यः स्वालयान्येव जग्मुः ॥९० ॥**

इस प्रकार के वचन कह कर सम्पूर्ण गोपियाँ मेरे किये हुये चरित्रों को स्मरण करके और प्रेम के साथ उन सबका गान करती हुई मेरे ही विषय की वार्तालाप करती हुई अपने-अपने घरों को चली गयी।

*इति श्रीसकलपुराणसारभूते आद्युपपुराणे वैयासिके नारदशौनकसंवादे गोपीधृतकृष्णमोक्षो नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥२३ ॥*

*सकलपुराणसारभूत वैयासिक आद्युपपुराण में गोपीधृतकृष्णमोक्ष नामक तेईसवाँ अध्याय समाप्त ॥२३ ॥*

# चतुर्विंशोऽध्यायः

*श्रीभगवानुवाच*

**अथान्ये दिवसे प्रातः समानीय सखीनहम् ॥**

**वानरानपि सङ्गृह्य कृतवान्यच्छृणुष्व मे ॥१॥**

श्रीभगवान् बोले कि इसके बाद प्रातः मैंने दूसरे दिन सखा और वानरों को इकट्ठा करके जो कुछ किया था उसे सुनो।

**कस्मिंश्चिद्गोपिकागेहे प्रविष्टोऽहं त्वरान्वितः ॥**

**उतार्य्य दधि शिक्याच्च भोक्तुं यावत्समुद्यतः ॥२॥**

मैं शीघ्रता के साथ सखाओं को साथ लिए हुए एक और गोपी के घर में प्रविष्ट हो गया और सिकहर से दही को उतारकर जैसे ही खाने के लिए उद्यत हुआ।

**तावद्गोपी समागत्याब्रवीत्किं क्रियते त्वया ॥**

**कथमुत्तारितं पात्रं कुत्रेदं दधिं नीयते ॥३॥**

उसी समय उस गोपी ने मुझसे आकर कहा कि तुम यह क्या करते हो और पात्र को छींके पर से क्यों उतारा, दही को कहाँ ले जा रहे हो।

**तदाहमब्रुवं गोपी धन्ये न कलिरागतः ॥**

**तव भ्राता मम सखा तेनाहूताः समागताः ॥४॥**

तब मैं बोला कि धन्य है! कलियुग अभी नहीं है। तुम्हारा भाई मेरा सखा है, उसके बुलाने पर हम यहाँ आये हैं।

**सखायोऽन्ये गता एकश्शयेऽहं भवने तव ॥**

**गन्तुं सुप्तोत्थितो यावदुद्यतः शिक्यसस्थितम् ॥५॥**

**पात्रं पिपीलिकाव्याप्तं दृष्टमेतन्मया द्रुतम् ॥**

**ततः पात्रं समुत्तार्य क्रियते तन्निरासनम् ॥६॥**

वे मेरे मित्र तो चले गये मैं तुम्हारे घर में अकेला सो रहा था जब सोकर उठा और जाने के लिए उद्यत हुआ तो सिकहर पर देखा कि सभी

बर्तनों पर चीटियाँ चढ़ गयी थीं उन्हें देखकर मैंने शीघ्र ही इन बर्तनों को उतारकर इन से चीटियों को निकाल दिया है।

**विपरीतं तव ज्ञानं गुणे दोषोऽवधारितः॥**
**एवमुक्ताऽब्रवीत्सा मां चिरं जीवेति वञ्चिता ॥७॥**

तुमने इसके विपरीत समझा, मनुष्य गुणों को न देखकर दोषों को ही देखा करते हैं, मेरे इस प्रकार कहने पर उनका सन्देह दूर हुआ और वह मुझसे बोली कि तुम चिरञ्जीव रहो।

**ततोऽहमन्यसदनं प्रविष्टः सखिभिः सह॥**
**वर्तमाना गृहे गोपी दृष्ट्वा मामुत्थिता द्रुतम् ॥८॥**

इसके अनन्तर मैं एक और गोपी के घर में गया सभी सखा भी मेरे साथ थे। गोपी उस समय घर में ही थी मुझे देखकर वह अतिशीघ्र उठ पड़ी।

**आगच्छागच्छ मद्गेहे किमर्थं समुपागतः॥**
**ततोऽहमब्रवं ताञ्च वक्ष्ये विश्राम्य च क्षणम् ॥९॥**

आओ-आओ किसलिए तुम हमारे घर में आये हो, मैं बोला कि थोड़ी देर में विश्राम कर लेने दो तब फिर कहता हूँ कि मैं किसलिए आया हूँ।

**मम मातुः प्रियाऽसि त्वं तस्यास्त्वर्थाधिकारिणी॥**
**द्वितीया भगिनी या ते तामाह्वय वदाम्यहम् ॥१०॥**

तुम हमारी माता की स्नेहमयी हो, और तुम उसकी अर्थाधिकारिणी हो तुम्हें बुलाने के लिए मेरी माता ने मुझे भेजा है, तुम्हारी जो दूसरी बहन है उसको भी साथ लेकर चलना इसलिए उसे भी बुला लाओ, ऐसा मैं कह रहा हूँ।

**तामानेतुं गता यावत्तावद्द्रव्यं मया हृतम्॥**
**भुक्तं दत्तञ्च गोपेभ्यो वानरेभ्यस्त्वशेषतः ॥११॥**

उस भगिनी को बुलाने के लिए घर से बाहर गयी कि इतने में ही मैंने उसके घर में रखे हुए द्रव्यों को लेकर गोपों को खिलाया तथा जो कुछ शेष रहा वह वानरों को बाँट दिया।

**पलायिता गृहात्तस्माद्यावदायाति गेहिनी॥**
**सा भगिन्या समागत्य दृष्ट्वात्मगृहभाजनम् ॥१२॥**

इसके बाद जब तक गृहिणी आये, तब तक मैं भाग गया। वह भगिनी के साथ आकर अपने घर के पात्रों को देखकर।

**इतस्ततः परिक्षिप्तमुवाच भगिनीं पुरः॥**
**यदेतश्चलिता भ्रान्ता बुद्धिर्नासीत्तदा मम ॥१३॥**

घर के सभी बर्तन इधर उधर बिखरे पड़े हैं, वह अपनी बहन से बोली कि मैं यहाँ से भ्रान्त होकर चली गयी, मेरे बुद्धि ही नहीं रह गयी थी।

**कामद्य कथयाम्येतद्यतो बुद्धिभ्रमो मम॥**
**भगिन्यै दर्शयित्वा च विरराम गृहे स्थिता ॥१४॥**

मुझे तो ऐसा भ्रम हो गया है कि मैं क्या कहूँ। यह कहकर अपनी बहन को दिखाकर उसे घर में बैठाया और चुप हो गयी।

**ततोऽन्यभवनं गत्वा यत्कृतं तन्मुने शृणु॥**
**कस्याश्चिद्गोपिकायास्तु गृहं गोप्यः समागताः ॥१५॥**
**मिलिता मङ्गले कार्य्ये गानवाद्यमहोत्संवे॥**
**तत्र यावद्गतोऽहं ता मां दृष्ट्वा सहसोत्थिताः ॥१६॥**

हे मुने! इसके पश्चात् मैंने एक अन्य गोपी के घर में जाकर जो कुछ किया था उसे कहता हूँ तुम श्रवण करो। किसी और गोपी के घर में जाकर मङ्गल कार्य करने के लिए समस्त गोपियाँ इकट्ठी होकर गीत गा रही थीं वे सब गोपियाँ इस प्रकार से आपस में मिलकर अनेक प्रकार के आनन्द मना रही थीं, मैं उसी समय वहाँ गया, मुझे देखते ही वे सब सहसा उठ खड़ी हुई।

**ऊचुश्च चौर आयातः सखिभिर्गोपबालकैः॥**
**गृह्णीमः सर्वतश्चेमं वेष्टयित्वाऽथ मा चिरम् ॥१७॥**

और आपस में कहने लगी कि, यह चोर आया है यह पहले अपने मित्र गोपबालकों के साथ भाग गया था, हम लोग तब इसको नहीं पकड़ सकी थीं, आज हम सब चारों ओर से घेर कर इसको पकड़ लेंगे, देर मत करो।

**गोपिका मन्त्रयित्वेति रुद्धा द्वारि कपाटकम्॥**
**त्यक्त्वा गानञ्च वाद्यञ्च यावद्धर्तुं समुद्यताः ॥१८॥**

उन गोपियों ने इस रीति से परस्पर में सलाह करके अपने घर के दरवाजे बन्द कर लिये और सब गान विद्या को छोड़ कर मुझको पकड़ने के लिए सन्नद्ध हुई।

**तावन्मयोक्तं हे गोप्यः शृणुताऽस्मद्वचः स्फुटम्॥**
**पित्रा मात्रा प्रेषितोऽहं भविताद्य महोत्सवः ॥१९॥**

मैं उसी समय उनसे बोला कि हे गोपियों! मैं तुमसे जो कहता हूँ उसे तुम सुनो, मेरे पिता माता दोनों ने ही मुझे यहाँ भेजा है, आज हमारे घर में उत्सव होगा।

**यूयं तत्र समाहूताः शीघ्रं गच्छत मा चिरम्॥**
**श्रुत्वा मद्वचनं गोप्यो हर्षिता मामथाऽब्रुवन् ॥२०॥**

इस कारण तुम सभी को बुलाया है, तुम अब विलम्ब न करो और शीघ्र ही वहाँ चलो। गोपियाँ मेरे यह वचन सुनकर अत्यन्त हर्षित हुईं और मुझसे केहने लगीं।

**उच्यते सत्यमथवाऽनृतं कृष्ण वदस्व नः॥**
**नानृतं वच्म्यहं क्वापि न तथा वेद्मि च क्वचित् ॥२१॥**

हे कृष्ण! तुम क्या सत्य ही कहते हो, तुम्हारा कहना मिथ्या नहीं है? सच कहो तुम्हारी यह बात झूठ तो नहीं है। मैं बोला कि मैं झूठ नहीं कहता हूँ सत्य कहता हूँ, मैं झूठ बोलना तो कभी नहीं जानता।

**सर्वे व्रजौकसश्चैव सखायो गोपबालकाः॥**
**ते प्रोचुरेवमेवेति ततस्ता गन्तुमुद्यताः ॥२२॥**

यदि तुम्हें विश्वास न हो तो तुम हमारे इन सखाओं से पूछ लो, तब मेरे सभी सखा बोले तब गोपियों को विश्वास आया और वे सब जाने के लिए तैयार हुई।

**विनिर्गता यदा गेहाद्गत्वाऽस्माभिर्गृहान्तरम्॥**
**हृतं पक्वान्नमखिलं दधिदुग्धादिकञ्च यत् ॥२३॥**

जब सभी घर से बाहर चली गयीं तो स्थित, मैंने उनके घर के अन्दर स्थित समस्त पकवान दही दूध इत्यादि को हरण कर लिया।

**विनिस्सृत्य पुनः पश्चाद्गत्वाऽग्रे गोपदारकाः ।।**
**अब्रुवन्नास्ति त्वद्गेहे किञ्चिदद्य क्व गम्यते ।।२४।।**

इसके बाद मेरे सब सखा घर से बाहर निकल कर कोई आगे कोई पीछे गोपियों से बोले कि तुम कहाँ जा रही हो, तुम्हारे घर में अब कुछ भी नहीं है।

**यूयं च वञ्चिताः सर्वा मोक्षणार्थं निजात्मनः ।।**
**नाहूताः केनचिच्चातो निवृत्तास्स्वं स्वमालयम् ।।२५।।**

कृष्ण ने अपने को छुड़ाने के लिए ही तुम्हें ठगा है, किसी ने तुम्हें बुलाया नहीं है बुलाने का कारण भी नहीं है, अतः तुम वहाँ न जाकर अपने-अपने घर जाओ।

**एतच्छ्रुत्वा वचो गोप्यः प्रोचुर्बालैस्तु किं हृतम् ।।**
**कृष्णस्य दूतानेतान्हि न काचिद्वेत्ति गोपिका ।।२६।।**

गोपियाँ मेरी वार्ता सुनकर बोली कि बालकों ने क्या चुरा लिया है, व्रज की रहने वाली किसी गोपी ने भी यह नहीं जाना कि यह सभी बालक श्री कृष्ण के दूत है।

**गानवाद्येऽन्तरायोऽभूत्तथा गव्यादिकं हृतम् ।।**
**स्पर्शोऽपि नैषां भवति किं कुर्मः कुत्र याम वा ।।२७।।**

गाने बजाने में विघ्न हुआ तथा दूध दही आदि गव्य भी चुरा लिया गया। इन पदार्थों का कुछ भी स्पर्श मात्र भी शेष नहीं रहा, अब हम कहाँ जाये और क्या करें।

**अहो विचेष्टितं तस्य गोपीनां वञ्चनं द्रुतम् ।।**
**तयोर्वृद्धत्वसमये जातोऽयं बालकः प्रियः ।।२८।।**

शीघ्र ही गोपियों को ठगना ही इसका क्रिया कलाप है। नन्द-यशोदा के वृद्धत्व समय में वह प्रिय बालक उत्पन्न हुआ है।

**स ताडयति नो वक्ति प्रत्येति न च मद्वचः ।।**
**ब्रूते बालो न जानाति न किञ्चित्कुरुते हि सः ।।२९।।**

यह बालक अपराध करता है परन्तु वह कभी इसको नहीं फटकारते अथवा न कभी मारते हैं और जो हम उसके अपराधों को उनसे जाकर कहें तो उन्हें

विश्वास नहीं आता और वह कहते हैं कि हमारा पुत्र कुछ भी नहीं जानता और न कुछ करता है।

**किं कुर्मस्सा तथा वक्ति यथा स्नेहो न हीयते ॥**
**गृहे वित्तादिकं तावत्सर्वं सञ्जायते पुनः ॥३० ॥**
**स्नेहभग्नभयादेव गुरोर्वक्तुं न गम्यते ॥**
**इत्यागता गृहं स्वंस्वं ता युक्ता गोपनायिकाः ॥३१ ॥**

क्या करें वह गोपी इस प्रकार कहती है, जिस प्रकार प्रेम भी न्यून न हो, और घर के धनादि सकल पदार्थों की भी रक्षा हो तथा बड़ों के सामने स्नेह भङ्ग के भय से इस प्रकार सभी गोपियाँ समझ बूझकर अपने-अपने घर को चली आयीं।

**काश्चिद्गानं पुनश्चक्रुस्तत्र यत्राभवत्पुरा ॥**
**अहं चान्यगृहं यातः सखिभिः सह वानरैः ॥३२ ॥**

कोई गोपी प्रथम जहाँ गा रही थी उसी स्थान पर बैठकर फिर गाने लगी, मैं इस अवसर पर अपने सखा और वानरों को साथ लेकर एक अन्य गोपी के घर गया।

**काचिद्गृहाङ्गणे गोपी स्थितापि परमासने ॥**
**तां दृष्ट्वाऽहं शनैर्यातः कृतवानक्षिमुद्रणम् ॥३३ ॥**

उस समय वह गोपी आँगन में आसन पर बैठी थी, पीछे से यह देख न ले इस कारण मैं धीरे-धीरे गया, और पीछे से जाकर अपने दोनों हाथों से उसके दोनों नेत्र बंद कर लिए।

**सा जानीते सखी काचित्कुरुते नेत्रमुद्रणम् ॥**
**न चुक्रोश विदित्वैवं काचिद्धास्यमचीकरत् ॥३४ ॥**
**यदा गृहीत्वा गव्यादि सखायो मम निःसृताः ॥**
**मया मुक्ताऽथ सा दृष्ट्वा मां चुक्रोश गृहाङ्गणे ॥**
**कस्त्वं कस्त्वमिति प्रोच्चैस्तावत्सर्वे पलायिताः ॥३५ ॥**

इस ओर उस गोपी ने समझा कि उसकी किसी सखी ने आकर नेत्र बन्द कर लिए है यह विचार कर वह बड़े-बड़े ऊँचे स्वर से चिल्लाने लगी, मेरे सखा उसी समय दही दूध आदि लेकर भाग गये, मैंने उसे छोड़ा तो वह

अपने घर के आँगन में क्रोधित होने लगी। तुम कौन हो कौन हो ऐसा जब तक उच्च स्वर से कहा तब तक सभी भाग गये।

**पुनरन्यगृहे यावद्यामि सा द्वारमास्थिता॥**

**तामुक्तवानहं मात्रा प्रेषितो वत्सचारणे ॥३६॥**

इसके पश्चात् एक और गोपी के घर में गये वह अपने द्वार पर खड़ी हुई थी, मैं उससे बोला कि माता पिता ने मुझे गौ चराने के लिए भेजा है।

**यामि वत्सांश्चारयितुं वत्सांस्त्वमपि मोचय॥**

**सा तदाकर्ण्य मुदिता तथा कर्त्तुं समुद्यता ॥३७॥**

तुम भी अपने बछड़ों को छोड़ दो, मैं बछड़े चराने जा रहा हूँ। वह गोपी इसे सुनकर हर्षित होकर वैसा करने के लिए तैयार हुई।

**गता यत्र स्थिता वत्साः प्रविष्टास्तद्गृहे वयम्॥**

**भुक्त्वा पीत्वा बहिर्याताः वत्सानुन्मुच्य साऽऽगता॥**

**मयैते मोचिता वत्साः क्व कृष्णः क्व च बालकाः ॥३८॥**

वह जिस स्थान पर बछड़े बंधे थे, उस स्थान पर उनको खोलने के लिए गयी, इसी समय मैं सखाओं के साथ उसके घर के अन्दर जा घुसा और सम्पूर्ण पदार्थों को खा पीकर उसी समय वहाँ से बाहर हो गया, इतने में ही वह गोपी अपने बछड़ों को खोलकर वहाँ लेकर आयी, जहाँ मैं खड़ा था और बोली कि मैं बछड़ों को खोलकर लायी हूँ कि इतने में ही कृष्ण बालकों के साथ कहाँ को भाग गया।

**कयाचिदुक्तं बालास्ते शीघ्रं शीघ्रं पलायिताः॥**

**गृहीत्वा त्वद्गृहात्सर्वं सा श्रुत्वा गृहमाविशत् ॥३९॥**

**ददर्श भाण्डं भग्नञ्च भुक्तं पीतञ्च गोरसम् ॥४०॥**

कोई एक गोपी बोली कि तुम्हारे घर से सब कुछ लेकर बालक जल्दी जल्दी भाग गये। ऐसा सुनकर वह घर में प्रविष्ट हुई उसने देखा कि बर्तन टूटे हैं और गोरस खा-पी लिया गया है।

**चुक्रोशोच्चैरनेनेह किं कृतं नन्दसूनुना॥**

**अहोऽयं नन्दतनयः किं जातश्छद्मसारकः ॥४१॥**

यह देखकर ऊँचे स्वर से चिल्लाकर कहने लगी कि नन्द जी के पुत्र ने क्या किया है, कैसा आश्चर्य है, इस बालक ने साक्षात् छल रूप से जन्म ग्रहण किया है।

**कथं प्रतारिता तेन बालेनाहं वयोऽधिका ॥**
**अकस्मादागमेद्गेहं निर्गतो वानरैः सह ॥४२॥**

मैं इतनी बड़ी होकर भी इस बालक के हाथ से छली गयी, वह वानरों को साथ लिए हुए मेरे घर की ओर निकला हुआ अकस्मात् आया।

**मामुवाच क्व ते वत्साः कति वानय तानिह ॥**
**स्ववत्सैश्चारयिष्यामि तच्छ्रुत्वाऽहं विमोहिता ॥४३॥**

मुझसे बोला कि तुम्हारे बछड़े कहाँ है और कितने हैं उनको ले आओ, मैं अपने बछड़ों को चराने के लिए जाता हूँ, उन्हें भी चरा लाऊँगा, यह बात सुनकर मैं मोहित हो गयी।

**अहं गता तथा कर्तुं बालकैर्लुण्ठितं गृहम् ॥**
**यशोदा नहि कस्याश्चिद्वचनं मनुते ध्रुवम् ॥४४॥**

उसी समय मैं बछड़ों को लेने के लिए गयी इसी समय बालकों ने घर से सब कुछ लूट लिया, यशोदा जी तो किसी की बात मानती ही नहीं हैं।

**यद्गतं गतमेवास्तु न वक्तव्यं मयापि हि ॥**
**एतावदुक्त्वा गोपीभ्यो विररामाथ मानिनी ॥४५॥**

जो गया तो गया, अब मैं यशोदा जी से जाकर इस वृत्तान्त को नहीं कहूँगी, ऐसा गोपियों से कहकर वह मानिनी गोपी शान्त हो गयी।

**गृहं प्रविष्टा सुमुखी स्मरन्ती कैतवं मम ॥**
**गृहेऽन्यस्मिन्प्रविष्टोऽहं सखिभिर्वानरैः सह ॥४६॥**

**सुप्तामालक्ष्य गोपीं तां शनैर्गत्वा गृहान्तरे ॥**
**उत्तार्य दधिदुग्धादि भुक्तं सर्वैर्यथेच्छया ॥४७॥**

वह सुमुखी गोपी मेरे छलों को स्मरण करती हुई अपने घर गयी, इधर मैं सखा और वानरों के साथ दूसरी गोपी के घर में गया, उस समय उस घर में गोपी को सोती हुई देखकर धीरे-धीरे समस्त बर्तनों को उतारकर उनमें से दधि दुग्धादि द्रव्य निकालकर सखाओं के साथ इच्छानुसार खाये।

**भुञ्जानेष्वथ वास्मासु स्वप्नेऽपश्यत्तथैव सा ॥**
**जग्राह मां स्वप्न एवोवाच मां यास्यहो कथम् ॥४८॥**

हम सबको भोजन करते हुए उस गोपी ने स्वप्न में देखा और मुझको पकड़कर कहा कि अहो! अब तुम कैसे जा रहे हो।

**कृत्वा बहुतिथश्चौर्य्यं मद्गृहेऽथ पलायिताः ॥**
**त्वं धृतोऽस्यद्य नेष्यामि यशोदायास्तथान्तिकम् ॥४९॥**

तुम बार-बार मेरे घर में आकर चोरी करके ले जाते हो और इसलिए आज तुम्हें पकड़ लिया है, अब यशोदा जी के पास तुम्हें ले जाऊँगी।

**इत्थं तस्या विकर्षन्त्या निद्रानाशोऽभवत्ततः ॥**
**उत्तिष्ठन्तीं विलोक्याऽरं वयं सर्वे पलायिताः ॥५०॥**

यह कहकर वह जैसे ही स्वप्न से मुझे पकड़ने के लिए तैयार हुई कि वैसे ही उसी समय उसकी नींद जाती रही, तब वह उठकर इधर उधर देखने लगी, हम लोग पकड़े जाने के भय से उसी समय भाग गये।

**समुत्थिता तु साऽपश्यद्यथा स्वप्ने विलोकितम् ॥**
**समाहूय सखीवृन्दमस्मत्कृत्यमुवाच तत् ॥५१॥**

तब उसने उठकर देखा कि स्वप्न में जो कुछ देखा था वह इस समय प्रत्यक्ष हो गया है, तब फिर वह अपनी सखियों को बुलाकर मेरे कृत्य को दिखाती हुई बोली।

**कुत्रचिच्छून्यसदनं प्रविश्य हरते स्वयम् ॥**
**धूर्तोऽयं विविधैर्यत्नैः प्रतारयति गोपिकाः ॥५२॥**

कभी किसी के सूने घर में जाकर वहाँ पर रखे हुए सम्पूर्ण द्रव्यों को चुरा ले जाते हैं। यह धूर्त विविध यत्नों से गोपियों को छलता है।

**न काऽपि चास्य बालस्य चेष्टितं वक्तुमर्हति ॥**
**किं ब्रूमः कुत्र गच्छामो बालकेनातिमोहिताः ॥५३॥**

इस बालक के स्वभाव के वर्णन करने का किसी में भी सामर्थ्य नहीं है अब क्या कहें और कहाँ जायें? इस बालक ने अत्यन्त मोहित कर रखा है।

**अयं चास्मद्गृहात्सर्वं हरते नावशिष्यते ॥**
**एवं विवदमानासु गोपीष्वन्यगृहेऽगमत् ॥५४॥**

आज यह हमारे घर से सम्पूर्ण पदार्थों को चुराकर ले गया है, अब उसमें से कुछ भी शेष नहीं रहा, इस प्रकार सब गोपियों के द्वारा मिलकर आपस में विवाद करने पर उसी समय में एक गोपी के घर गया।

**तत्रस्था गोपिका काचित्पर्य्यङ्कासनसंस्थितम् ॥**
**भ्रातरं लालयन्ती च गायन्ती मद्गुणाञ्छुभान् ॥५५॥**

उस समय वह कोई गोपी पलंग के ऊपर बैठी हुई अपने भ्राता का लालन पालन करती हुई मेरे पवित्र चरित्रों का गान कर रही थी।

**मां दृष्ट्वा सा समुत्थाय ददावासनमुत्तमम् ॥**
**प्राह मा गच्छ तिष्ठेति सखिभिः सह मानद ॥५६॥**

मुझे देखते ही वह वहाँ से उठ खड़ी हुई और उसी समय मेरे बैठने के लिए आसन देकर मुझसे बोली कि हे मानद ! आओ, अपने सखाओं के साथ इस आसन पर बैठो।

**किमर्थमिह चायातः किमिच्छसि गृहाण तत् ॥**
**ब्रूहि मे करणीयं यत्त्वदाज्ञा च न लङ्घ्यते ॥५७॥**

तुम किस कारण आये हो, तुम्हारी क्या इच्छा है तुम ग्रहण करो। मुझे क्या करना होगा आज्ञा दीजिए, जो कुछ मुझे करने के लिए कहोगे उसका उल्लंघन न करूँगी।

**सा मयोक्ता तव स्नेहादागतोऽस्मि तवान्तिकम् ॥**
**सखायो मे क्षुधार्त्तास्तु भोक्तुमिच्छाम किञ्चन ॥५८॥**

मैं उससे बोला कि तुम्हारे स्नेह के वश से मैं तुम्हारे पास आया हूँ, मेरे सखा इस समय भूख से व्याकुल है, इसी कारण हम कुछ भोजन की प्रार्थना करते हैं।

**देहि नस्ते यदि श्रद्धा तेन दध्यादि गोरसम् ॥**
**तच्छ्रुत्वा साऽतिहर्षेण समानीय च गोरसम् ॥५९॥**

जो तुम्हारी श्रद्धा हो तो दही गोरस जो कुछ भीं हो वह इन्हें खाने के लिए दे दो यह वार्ता सुनकर वह अत्यन्त ही आनन्दित हुई और थोड़ी देर के बाद उसके घर में जितना भी गोरस इत्यादि था वह सब प्रसन्न चित्त होकर ले आयी।

**ददौ प्रेम्णा स्मितं कृत्वा प्रीत्या भोक्तुं यथेष्टकम् ॥**
**तस्याश्च प्रीतिभावेन तोषितोऽहं मुने भृशम् ॥६०॥**

उसने प्रीति से मेरे आगे रखा और कहा कि तुम स्नेह से इसे इच्छानुसार भोजन करो, हे मुने ! उसकी ऐसी प्रीति को देखकर मैं अत्यन्त सन्तुष्ट हुआ।

**भुक्त्वा दत्वाऽथ गोपेभ्यो वानरेभ्यो विशेषतः ॥**
**तस्यां मम कृपा जाता सर्वं द्रव्यमनन्तकम् ॥६१॥**

भोजन करके जो उसमें बचा उसको अपने सखा और वानरों को दे दिया, उस गोपी ने मुझे जो भक्तिपूर्वक गोरस दिया था, उससे उसके ऊपर मेरी अधिक कृपा हुई, उसी कृपा के प्रताप से उसके घर में सम्पूर्ण द्रव्य अनन्त हो गये।

**या मह्यमर्पयेत्प्रीत्या तस्यास्तन्न क्षयं व्रजेत् ॥**
**न चार्पयेद्या हि रक्षेद्धानिस्तस्यास्तु जायते ॥६२॥**

जो गोपी प्रीति से भक्ति के साथ मुझे अर्पण करती है उसी को अक्षय की प्राप्ति होती है। जो मुझे न देकर केवल रखते ही है उन्हीं के समस्त द्रव्य की हानि हो जाती है।

**इति मे प्रकटीकृत्य दर्शितं मुनिसत्तम ॥**
**याऽगोपयत्तु दध्यादि मत्तो भीता हि गोपिका ॥६३॥**

हे मुनिसत्तम ! यह मैं प्रत्यक्ष दिखाता हूँ, जो गोपी मेरे भय से दधि इत्यादि पदार्थों को मुझसे छिपाकर रखती है।

**तस्या हृतं मया सर्वं बलेनाऽथ च्छलेन वा ॥**
**सञ्चितं नाशमायाति दत्तमानन्त्यमृच्छति ॥६४॥**

मैं छल अथवा बल से उसका सब कुछ हरण कर लेता हूँ और जो मुझे देती है उनके सम्पूर्ण पदार्थ अनन्त हो जाते हैं।जो द्रव्य का सञ्चय करती है उसका नाश होता है।

**यत्किञ्चिद्वस्तुमात्रं हि सर्वं मत्तो न चान्यतः ॥**
**यो नार्पयित्वा भुङ्क्ते स स्तेन एव न संशयः ॥६५॥**

जो कुछ इस संसार में वस्तुएं है वह सभी मुझसे है अन्य से नहीं।अतः जो मुझे बिना अर्पण किये हुए भोग करता है वह चोर है। इसमें संशय ही नहीं है।

**अतोऽन्यासान्तु भवने नाशितं चाखिलं मया ॥**
**तस्यास्तु वर्द्धितं या मे प्रीत्या सर्वं समर्पयत् ॥६६ ॥**
**इत्यहं शिक्षयन्घोषे अटामि प्रतिवासरम् ॥**
**गोपा गोप्यस्तथा गावो वृक्षा वीरुत्तृणानि च ॥६७ ॥**

अन्य गोपियों के घर में जाकर मैंने सब पदार्थ खाकर उनका नाश कर दिया, जिसने प्रीति से मुझे समर्पित किया ।मैं उनके अन्नधनादि पदार्थों की वृद्धि कर देता हूँ, इस प्रकार शिक्षा करता हुआ मैं प्रतिदिन गोपालों के स्थान में भ्रमण करता हूँ, गोप, गोपी, गायें, वृक्ष, लता और तृण।

**एतत्सर्वं च विज्ञेयं ममैवानन्दविग्रहम् ॥**
**सर्वान्व्रजस्थान्ये मत्तो भिन्नान्पश्यन्ति दुर्धिया ॥६८ ॥**

इन सभी को मेरे आनन्द का विग्रह जानो, जो व्रज में स्थित अखिल पदार्थों को मुझसे भिन्न देखते हैं वे दुर्बुद्धि हैं।

**तेषां हि मूढबुद्धीनां गतिर्नात्र परत्र च ॥**
**ततो ब्रजे विनोदेन मुनेऽक्रीडमहर्निशम् ॥६९ ॥**

उन मूढ बुद्धि वाले लोगों को इस लोक तथा पर लोक में उत्तम गति नहीं मिलती, मैं रात दिन व्रज में आनन्द के लिए क्रीड़ा करता हूँ।

**ततस्तस्या गृहे भुक्त्वा पीत्वा प्रीततरा वयम् ॥**
**गन्तुमुच्चलिताः सर्वे ह्यन्यगोप्या गृहं प्रति ॥७० ॥**

इसके पश्चात् हम उस गोपी के घर में भोजन पान करके अत्यन्त प्रसन्न हो गये, इसके बाद हम सब वहाँ से बाहर आकर एक अन्य गोपी के घर में जाने के लिए चले।

**सा चास्मान्वीक्ष्य दूराद्धि गृहद्वारगता सती ॥**
**ययावन्यापदेशेन गोपीनां सा गृहे गृहे ॥७१ ॥**

वह हमको दूर से देखकर अपने द्वार पर आ खड़ी हुई तब वह गोपी एक-एक के घर जाकर गोपियों को बुलाने लगी।

**विलोक्यास्मान्गृहे विष्टान्समाहूय व्रजस्त्रियः ॥**
**समागता ततो द्वारमारूद्ध्य प्रसभं स्थिताः ॥७२ ॥**

घर में आई हुई व्रजाङ्गनाएं बैठे हुए हम सबको देखकर बलात् दरवाजे को बन्द करके स्थित हो गयी।

**यदा गृहाद्बहिर्यासि कृष्ण त्वां सर्वयोषितः॥**

**धृत्वा यशोदाभवनं नयामश्च विचारय ॥७३॥**

हे कृष्ण ! अब क्या करोगे, तुम जब घर से बाहर आओगे तब तुमको हम सभी पकड़कर यशोदाजी के पास ले चलेंगी, तुम जरा सोच लो।

**एवमुक्त्वा स्थिता द्वारि चास्माभिर्भुक्तमेव हि॥**

**तज्ज्ञात्वा सुभृशं भीताः सखायस्ते पलायिताः ॥७४॥**

वे सब गोपियाँ इस प्रकार से निश्चय करके दरवाजे के ऊपर खड़ी रहीं, इधर हम लोग भी सम्पूर्ण पदार्थों को खा चुके ऐसा हुआ जानकर मेरे सब सखा डर के मारे उसी समय भाग गये।

**गोपीभिर्न धृताः केऽपि मत्पलायनशङ्कया॥**

**अहमेकः स्थितस्तत्र द्वारि दत्त्वा कपाटकम् ॥७५॥**

गोपियों ने उनको नहीं पकड़ा क्योंकि इनको पकड़ने पर कृष्ण भाग जाते, मैं वहाँ अकेला रह गया, तब मैंने घर के दरवाजे अन्दर से बन्द कर लिये।

**अद्योपलब्धो बहुभिर्दिवसैर्यत्नतो भृशम्॥**

**कथं ते गमनं चाद्य भविष्यति विचारय ॥७६॥**

यह देखकर गोपियाँ कहने लगीं कि तुम आज बहुत दिनों के बाद बड़े यत्न से पकड़े गये हो, तो विचार करो कि तुम्हारा आज गमन कैसे होगा।

**बहूनि त्वं दिनान्यत्र कृतवान्हि गतागतम्॥**

**चौराणां समयाः सन्ति बहुशोऽथानुवासरम् ॥७७॥**

तुम बहुत दिनों से यहाँ आते जाते रहे हो। प्रतिदिन चोरों की शर्तें बहुत रहती है।

**साधोः कदाचित्समयश्चैकदा सर्वसाधकः॥**

**तस्मादद्य विधास्यामो यथाऽस्माकं मनोगतम् ॥७८॥**

एक बार कभी सज्जनों का भी सर्वसाधक समय रहता है, इसलिए आज जो हमारे मन में है वहीं करेंगी।

**गृहीत्वा त्वां विनेष्यामो यशोदाभवने वयम्॥**

**एवं बहुविधा वाचो जल्पन्त्यो मामवेष्टयन् ॥७९॥**

तुमको हम पकड़कर यशोदा जी के घर ले चलेंगी, वे मुझको चारों ओर से घेरकर इस प्रकार नाना प्रकार के वचन कहने लगीं।

**भुञ्जानेन मया क्षिप्तं दधि दुग्धादि तत्र च॥**

**गृहीत्वा नेत्रयोः क्षिप्तं कस्याश्चिद्व्याकुलाभवत् ॥८०॥**

मैंने इसी अवसर पर शीघ्रता के साथ जो कुछ दूध दही उसके घर में था सब खा लिया, इसके बाद खाने से जो कुछ भी बचा उसको हाथ में लेकर मैं उनके नेत्रों की ओर फेंकने लगा, तब वे व्याकुल हो गयीं।

**लब्धमार्गो बहिस्तस्मान्मण्डलात्प्रस्थितोऽस्म्यहम्॥**

**उवाच ताः कथं यत्नः सफलो निष्फलोऽथवा ॥८१॥**

तब मार्ग पाकर उनके घर के अन्दर से प्रस्थान कर गया, तब वह कहने लगीं कि हमारे यत्न सफल होकर भी किस प्रकार से निष्फल हो गये।

**नाहं कैश्चिद्धृतः क्वापि बलिष्ठैरपि पूरुषैः॥**

**एतावद्यत्ननिचयैर्द्धार्य्यः स्त्रीभिरहं कथम् ॥८२॥**

कभी भी बलवान् मनुष्यों के द्वारा मुझे किसी प्रकार यत्न पूर्वक पकड़ा नहीं गया तो मैं स्त्रियों के द्वारा कैसे पकड़ा जा सकता हूँ तो फिर स्त्रियों की क्या सामर्थ्य है जो मुझे पकड़ सके।

**भवतीनामिह प्रेमरशना मम शृङ्खला॥**

**तथा यत्नं विचार्य्याशु कुरुध्वमविलम्बितम् ॥८३॥**

तुम्हारे प्रेम रूपी रशना ही मेरे बाँधने की जंजीर है, तुम विचार करके उसके अनुसार यत्न करने में शीघ्र प्रवृत्त हो इसमें किसी प्रकार का भी विलम्ब न करो।

**यथा मम गतिर्नैव कदाचिज्जायतेऽन्यतः॥**

**ता ऊचुरात्मग्रहणोपायं कृष्ण वदाशु नः ॥८४॥**

**बहुधा तु कृतोऽस्माभिः प्रयत्नस्त्वं न गृह्यसे॥**

**कथंचिद्वेष्टितो यत्नात्तथापि त्वं बहिर्गतः ॥८५॥**

मेरी तो गति कभी अन्यत्र है ही नहीं। तब उन गोपियों ने कहा हे कृष्ण। आत्मग्रहण का उपाय बतलाओ। हम लोगों ने बहुत प्रयत्न किये परन्तु तुम ग्रहण नहीं किये जा रहे हो। यत्न पूर्वक किसी प्रकार चेष्टा की परन्तु तुम बाहर निकल गये।

केन त्वं शिक्षितो नानाच्छलमार्गविचक्षणः ॥
त्वत्समो भूतले कश्चिन्न भूतो न भविष्यति ॥८६॥

तुमने किस से छलने की शिक्षा पायी है तुम बड़े चतुर हो तुम्हारे समान पृथ्वी पर न कोई है न कोई होगा।

सखायस्त्वाभितो यान्ति न तिष्ठन्ति क्षणं क्वचित् ॥
अतः पितृभ्यां तनयस्ताड्यते नहि लाल्यते ॥८७॥

मित्र तुम्हारे चारों तरफ जाते हैं क्षण भर कहीं ठहरते नहीं। अतः तुम्हारे पिता माता कभी तुमको मारते नहीं, सर्वदा ही बड़ी प्रीति से तुम्हारा लालन पालन करते हैं।

त्वं पित्रोर्वयसोऽतीते जातः संलाल्यसे ततः ॥
धृष्टो भवसि तेन त्वं सखिभिर्भ्राम्यसि व्रजे ॥८८॥

तुम माता पिता की वृद्धावस्था में उत्पन्न हुये, इस कारण तुम उनके द्वारा ललित पालित हो इसीलिए तुम धृष्ट हो तुम स्वयं सखाओं के साथ व्रज में विचरते हो।

गृहं प्रविश्य पात्राणि भिनत्स्यत्सि च गोरसम् ॥
प्रयत्नैर्बहुभिर्नापि लभ्यसे त्वं कथञ्चन ॥८९॥
इत्थं हस्तगतोऽस्माकं यशोदाग्रे नयामहे ॥
सर्वं त्वच्चेष्टितं मातुः पुरतः कथयामहे ॥९०॥
प्रतिवासरमागत्य करोषि किल कर्म यत् ॥
कथं सहेतानुदिनं हानिमात्यन्तिकीं गृही ॥९१॥
वसिष्याम्यन्यतो गत्वा व्रजं त्यक्त्वाधुनैवहि ॥
न वारयत्यात्मसुतं यशोदा स्नेहयन्त्रिता ॥९२॥
आत्मवस्तु च सर्वेषां भ्राजतेऽप्यधिकं भवेत् ॥
ततस्ते चात्मजे प्रीतिर्नास्माकं गृहवस्तुषु ॥९३॥

सबके घरों में जाकर बर्तनों को तोड़ते हो और दूध दही को खा लेते हो, अनेक प्रयत्नों से तुम कभी पकड़ में नहीं आते हो। इस प्रकार अब हमारे

हाथ में आये हुए तुमको यशोदा के आगे ले चलें और तुम्हारी सभी क्रियाओं को माता के आगे कहें। प्रतिदिन तुम जो कर्म करते हो गृहस्थ लोग उस आत्यन्तिकी हानि को प्रतिदिन कैसे सहन करें। व्रज को छोड़ हम अन्यत्र जाकर आज ही बसेगें। तुम्हारे प्रेम में बँधी हुई यशोदा भी अपने पुत्र को रोकती नहीं है। अपनी वस्तु सभी को अच्छी लगती है, अतः यशोदा की प्रीति अपने पुत्र में तो है परन्तु सभी लोगों के घर की वस्तुओं में नहीं।

**गौप्यस्तत्र प्रोचुरन्योन्यमेवं धर्तुं ता मामुद्यताश्च प्रयत्नात्॥**
**ज्ञात्वा चाहं भित्तिमुत्पत्य तस्या गेहाज्जग्मुर्गोपकाश्चात्मसद्म ॥९४॥**

वे गोपियाँ इस प्रकार आपस में कहने लगीं, और अत्यन्त यत्न से भी मेरे पकड़ने में उद्यत हुईं तब मैं उनके घर की दीवाल से छलांग मारकर अपने घर को चला गया, तब वे गोपियाँ भी अपने-अपने घरों को चलीं गयी।

***इति श्री सकलपुराणसारभूत आद्युपपुराणे नारदशौनकसंवादे कृष्णचौर्यलीला-वर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥२४॥***

*सकलपुराण सारभूत वैयासिक आद्युपपुराण में कृष्णचौर्यलीला वर्णन नामक चौबीसवां अध्याय समाप्त ॥२४॥*

# पञ्चविंशोऽध्यायः

*श्रीभगवानुवाच*

**प्रातरुत्थाय गोप्यस्ता यशोदासन्निधिं ययुः ॥**

**यन्मन्त्रितं पूर्वदिने तद्वक्तुं मम चेष्टितम् ॥१॥**

श्रीभगवान् बोले कि इसके बाद प्रभातकाल होते ही सब गोपियाँ मिलकर यशोदा जी के पास आयी और जो विचार पहले दिन किया था उसी के अनुसार मेरे चरित्रों को आकर कहने लगी।

*गोप्य ऊचुः*

**अम्बाम्ब व्रजमात्मीयं गृहाण सुखदं वयम् ॥**

**यास्यामोऽन्यत्र वासार्थं निरुपाधिस्थलं यतः ॥२॥**

हे मातः यशोदे! तुम हमारे सुखदायी वचनों को सुनो अब हम ब्रज को छोड़कर कहीं अन्यत्र विघ्नरहित स्थान में जाकर निवास करेंगी। तुम अपने व्रज को ग्रहण करो अब हमसे ब्रज में नहीं रहा जाता।

**वस्तव्यं यत्र कुत्रापि न हानिर्यत्र जायते ॥**

**हानिश्चेत्कापि भवति वासस्य किमु तत्सुखम् ॥३॥**

जिस स्थान पर किसी प्रकार की भी हानि न हो वहीं रहना उचित है, कारण कि जहाँ प्रतिदिन हानियाँ होती रहती है वहाँ निवास करने में सुख क्या है।

**यद्येकस्मिन् दिने किञ्चिद्वैकल्पं मनसो भवेत् ॥**

**भूयो भूयो नित्यशस्तत्सोढव्यं स्यात्कथं पुनः ॥४॥**

यदि एक दिन भी किसी का मन किसी प्रकार से व्याकुल हो जाये तो वह सहन हो सकता है, परन्तु प्रतिदिन की हानि किस प्रकार से सही जायेगी।

**बालकोऽयं चिरञ्जीवी भवेत्तु व्रजराट् प्रिये ॥**

**तव स्नेहाद्व्रजे किञ्चिन्न दुःखमनुभावितम् ॥**

**युवयोर्नित्यसंसर्गाज्जातं सुखमनुत्तमम् ॥५॥**

हे प्रिये ! आपका यह बालक चिरञ्जीवी हो और ब्रज का राजा बने। आप हमसे जिस प्रकार का स्नेह करती हैं उससे आज तक हमें व्रज में किसी प्रकार का भी कष्ट नहीं था। आप दोनों के नित्य संसर्ग से अनुत्तम सुख रहा है।

**यास्यामोऽतः परं यत्र तत्र किं भविताऽस्ति नः ॥६॥**

हम दूसरी जगह जा रहीं है। उस स्थान पर किस प्रकार रहना होगा यह नहीं कह सकतीं।

**अत्र नित्यं तव सुतः सखिभिर्वानरैः सह॥**
**अकस्माद्विशतेऽस्माकं भवनेषु हि नित्यशः ॥७॥**

यहाँ पर आपका पुत्र बानर और सखाओं के साथ सर्वदा ही हमारे घर के भीतर निःशंक होकर प्रवेश करता है।

**भुङ्क्तां यदि स्वयं किञ्चिद्भवने नः परं सुखम्॥**
**न तथा कुरुते कृष्णो भोजयत्यपरान्पशून् ॥८॥**

यह यदि स्वयं भोजन कर ले तब तो हमें अत्यन्त ही सुख की बात है, परन्तु ऐसा न करके वह कृष्ण अपने दूसरे मित्र वानरों को खिला देता है।

**भुञ्जते गोपबालाश्च नहि दुःखाय तद्धि नः॥**
**यद्वानरान्भोजयति भुवि प्रक्षिपतीति च ॥९॥**

यदि ग्वाल बाल भी भोजन कर ले तब भी कोई दुःख नहीं है परन्तु वह वानरों को भोजन करवाता है और पदार्थो को पृथ्वी पर फेंक देता है।

**यद्भिनत्ति च पात्राणि ततो दुःखं करोति च॥**
**आगत्यगत्य पश्यामः कृतं कर्मात्मजस्य ते ॥१०॥**

और जो सम्पूर्ण बरतनों को फोड़ देते हैं इससे ही हमें बड़ा दुःख होता है यह तुम्हारा पुत्र प्रतिदिन आकर यह कार्य करता है, ऐसा हम लोग देखते हैं।

**विक्रुश्य बहुशो गेहे तिष्ठामः क्षुब्धमानसाः॥**
**गतं तद्गतमेवास्तु किं कुर्म इति निश्चिताः॥**
**यत्र कुत्राप्यसौ याति कैतवोक्त्या प्रवञ्चयन् ॥११॥**

हम लोग क्रोधित होकर क्षुब्ध मन वाली घर में ही बैठ जाती हैं। जो चला गया वह तो चला ही गया अब हम निश्चित होकर क्या करें। यह बालक जहाँ कहीं भी जाता है उसी स्थान पर छलोक्तियों से सभी को छल लेता है।

**भुङ्क्ते बालैश्च कपिभिश्छलेन च बलेन च ।।**

**वेष्टितोऽपि च गोपीभिर्भूयोभूयः पलायते ।।१२।।**

छल बल करके बालक और वानरों के साथ भोजन करता है जब गोपियाँ पकड़ने का उपाय करतीं हैं तब बार-बार भाग जाता है।

**बालानरावयते क्वापि रोदित्यपि च धावति ।।**

**गृहे मूत्रपुरीषञ्च कुरुते लिप्तमार्ज्जिते ।।१३।।**

बालको को कभी रुलाता है और कभी रोते हुए स्वयं दौड़ता है। लीपे गये मार्जित घर में मल-मूत्र कर देता है।

**वाग्वज्रताडनं क्वापि तथा तर्जनभर्त्सने ।।**

**प्रत्यहं कुरुतेऽस्माकं कथं सोढुं हि शक्यते ।।१४।।**

कभी यह व्रज के समान वाणी से ताड़न करता है और कभी तर्जन पूर्वक भर्त्सना करता है प्रतिदिन यह ऐसा कार्य करता है, तो हम लोगों के द्वारा कैसे सहन किया जा सकता है।

**नेत्रेषु धूलिं क्षिपति हारञ्च त्रोटयत्यलम् ।।**

**वस्त्राणि पाटयित्वा च भयादिव पलायते ।।१५।।**

यह कभी नेत्रों में धूलि डालता है और कभी गले के हार को तोड़ डालता है और कभी सभी वस्त्रों को फाड़कर भय से भाग जाता है।

**भुक्त्वा पीत्वा दधि पयः सखिभिर्वानरैः सह ।।**

**यदा वयं व्यग्रधियो गृहकृत्येषु भामिनि ।।१६।।**

हे भामिनि! जिस समय हम घर के कार्यों में लग जाती है उस समय यह मित्रों और वानरों के साथ आकर हमारे घर में रखे हुए दूध दही को खा पी जाता है।

**तदा गृहं प्रविश्याशु गृहोत्सादं करोत्यसौ ।।**

**न शक्नुमस्ततः कर्त्तुं गृहकार्यञ्च किञ्चन ।।१७।।**

जब यह घर में प्रवेश करके इस प्रकार के अत्याचार करता है तब हम लोग अपने घर के काम को कुछ भी नहीं कर सकती है।

**व्रजत्यागे मनोऽस्माकं नान्यत्कर्तुं हि शक्यते ॥**
**अथवा स्वसुतं देवि निवारय कथञ्चन ॥१८॥**
**तदा वासो भवेन्नूनमस्मरकं नान्यथा क्वचित् ॥**
**व्रजे वासः सुखायैव न त्यजामः कदाचन ॥१९॥**

ब्रज का रहना त्याग कर अन्यत्र चली जाये, अथवा जैसे बने वैसे तुम्हीं अपने पुत्र को समझा बुझा कर रोक लो। इसके अतिरिक्त अन्य कोई उपाय नहीं है। हम कदापि अन्यत्र रहने के लिए नहीं जायेंगे कारण कि ब्रज में रहने से हमें सब प्रकार का सुख है, इसे त्याग नहीं करेंगे।

**तव पुत्रस्य कृत्येन व्रजत्यागो भविष्यति ॥२०॥**

परन्तु तुम्हारे पुत्र के कृत्यों से ही ब्रज को छोड़ना होगा।

***कृष्ण उवाच***

**इति तासां वचः श्रुत्वा यशोदा सुस्मिता सती ॥**
**मामुवाच कथं पुत्र गोपिकाः कथयन्ति हि ॥२१॥**

श्रीकृष्ण जी बोले कि मेरी माता उनके यह वचन सुनकर मधुर-मधुर हँसकर मुझसे कहने लगीं कि हे पुत्र! यह गोपियाँ किसलिए ऐसी बातें कहती है।

**दध्यादिकं गृहे सर्वं वर्त्ततेऽत्र चतुर्विधम् ॥**
**कथं परगृहे यासि मया किं नैव दीयते ॥२२॥**

तुम्हारे घर तो सर्वदा ही दही, दूध और चारों प्रकार के पदार्थ भरे रहते हैं, किसी का भी अभाव नहीं रहता फिर तुम किस कारण दूसरों के घरों को जाते हो? मैं क्या तुम्हें नहीं देती हूँ।

**सदादत्स्वाखिलं नूनं विद्यते तव सद्मनि ॥**
**यद्यदिच्छसि कर्त्तुं त्वं तत्कुरुष्व निरन्तरम् ॥२३॥**

निश्चित रूप से तुम जो खाते हो वही सब तुम्हारे घर में विद्यमान रहता है, तुम्हारे यहाँ जो करने की इच्छा हो वह तुम निरन्तर कर सकते हो।

कथं व्रजसि गोपीनां गृहेषु परसद्मसु ॥
बालका वानराश्चैव किं करिष्यन्ति ते हितम् ॥२४॥

फिर तुम क्यों उन गोपियों के घर में जाते हो? बालक और वानर यह सभी तुम्हारा क्या उपकार करेंगे।

यैः सार्द्धं परगेहे च व्रजसि त्वं हि नित्यशः॥
नववध्वोऽखिला गोप्यो यद्वा तद्वा वदन्ति ताः ॥२५॥

उनको साथ में लिए हुए तुम प्रतिदिन पराये घर में जाते हो? यह जो गोपी नयी वधू के रूप में आयी हुई है वे तो चाहे जो कुछ कहे।

या वदन्ति प्रवयसस्ता विचार्य्य वदन्ति वै॥
तवापराधादेतासां वचनं सह्यते मया ॥२६॥

परन्तु जो वृद्ध गोपियाँ कह रही हैं वह तो विचार करके बोलती हैं, तुम्हारे ही अपराध के कारण मैं इनकी बातों को सहन करती हूँ।

विनापराधं कः कस्य सहते रुशतीगिरः॥
यदि त्वं न व्रजस्यासां गृहेषु कथयन्ति किम् ॥२७॥

बिना अपराध के कौन किसकी आक्रोश भरी वाणी सहन करता है। यदि तुम इनके घर न जाओ तो ये क्या कहेंगी।

स्वल्पमन्यापराधं हि परस्तु बहु मन्यते॥
आत्मीयानां न गणयत्यपराधं कदाचन ॥२८॥

यह दूसरे लोग पराये किञ्चित् अपराधों को भी बहुत बताते हैं और अपने बड़े अपराध की कभी गणना तक नहीं करते हैं।

यदि मे वचनं कुर्य्यात्कदाचिदपि मा भवान्॥
अन्यासां भवनं गच्छेत्ताडयिष्यामि चान्यथा ॥२९॥

यदि तुम हमारी बात मानो तो कभी किसी के घर में मत जाना, यदि अब कभी जाओगे तो मैं पकड़ कर तुमको खूब मारूँगी।

इति तस्या वचः श्रुत्वा अवोचं मोहयन्निव॥
एतासां वचनं मातः किं वदामि न शक्यते ॥३०॥

मैं उनकी यह वार्ता सुनकर उनको मोहित करता हुआ कहने लगा कि हे मातः ! यह सब जो कुछ कहती है उसका उत्तर देने में हमारा सामर्थ्य नहीं है।

**वक्तुं तथापि वक्ष्यामि न प्रतीतिं करोषि किम् ॥**
**क्रीडन्तमात्मनो द्वारि सह मां गोपबालकैः ॥३१॥**

तो भी कुछ कहता हूँ, यदि विश्वास न करो तब क्या किया जा सकता है, मैं जब गोप बालकों के साथ अपने द्वार पर खेलने लगता हूँ।

**आनयन्ति समाहूय बलादप्यात्मनो गृहम् ॥**
**गोप्य एतास्तर्जयन्ति न च वेद्मि कथञ्चन ॥३२॥**

तब ये गोपियाँ मुझे बुलाकर अपने घर को ले जातीं, और फिर मेरी भर्त्सना करती हैं। इसका क्या कारण है यह मैं नहीं जान सकता।

**पितामहाय पित्रे च मात्रे मातामहाय च ॥**
**प्रयच्छन्ति हि गालीश्च शतशोऽथ सहस्रशः ॥३३॥**
**करौ गृहीत्वा कर्षन्ति मां चरन्तमितस्ततः ॥**
**काचिदञ्जनमादाय नेत्रे अञ्जयति ध्रुवम् ॥३४॥**

बाबा, पिता, माता तथा नाना को सैकड़ों तथा हजारों गालियां देती हैं। कोई मेरे दोनों हाथों को पकड़कर पृथ्वी पर घसीटतीं हैं, कोई अञ्जन लेकर मेरे नेत्रों में लगाती है।

**काचिन्मे वसनं काचिन्मालां वलयमेव च ॥**
**वंशीञ्च किङ्किणीं पादयुगाभ्यां ता हरन्ति हि ॥३५॥**

कोई मेरे वस्त्र, कोई मेरी माला, कोई कंगन, कोई वंशी और कोई मेरे दोनों पैरों के नूपुरों को छीनती है।

**रुष्टोऽहं कर्म्मणा तेन तत्स्थानाच्चलितस्ततः ॥**
**रुन्धन्ति मम मार्गं च तदा गोप्यश्च सङ्घशः ॥३६॥**

मैं इनके ऐसे व्यवहार से रुष्ट होकर वहाँ से चला आता हूँ, तब वे संघ बनाकर मेरे मार्ग को रोकती है।

**भग्ने पात्रे स्वयं ताभिर्गोरसः क्षिप्यते बहिः ॥**
**वदन्ति च यशोदाग्रे सर्वा गत्वा च निश्चितम् ॥३७॥**

अपने बरतनों को तोड़ फोड़कर उसमें गोरस को फेंक देती थी, फिर मुझसे कहती हैं कि निश्चय ही हम यशोदा जी के पास जाकर।

**वयं तथा वदिष्यामो यथा त्वां ताडयिष्यति॥**

**यद्यदेता वदन्ति त्वा तदहं न व्यधां क्वचित् ॥३८॥**

जिससे वह तुम्हें मारें इस प्रकार से तुम्हारे अपराध कहेंगी, जो यह तुम से कहती हैं वह मैं कभी करता ही नहीं।

**एता आगत्य सङ्घेन तवाग्रे कथयन्ति वै॥**

**मातस्त्वं वेत्सि मे कर्म्म त्वत्तो गोप्यं न किञ्चन ॥३९॥**

ये सब आपस में दल बनाकर आपके सम्मुख आकर कह रही है, हे मातः! आप मेरे कामों को जानती है, तुम्हारे सामने मेरा कोई काम छिपा नहीं है।

**क्षुधितास्तृषिता बालाः परगेहं प्रयान्ति हि॥**

**कदाहं भोजितो नैव त्वया मातर्गृहाद्गतः ॥४०॥**

बालक भूखे प्यासे होने पर ही पराये घर जाते हैं, परन्तु हे मातः! मैं तो कभी अपने से बाहर भोजन नहीं करता।

**अनिशं मां भोजयसि परगेहं कुतो व्रजे॥**

**इति मद्वचनं श्रुत्वा माता गोपीस्तदाऽब्रवीत् ॥४१॥**

आप दिन रात ही मुझे खिलाती पिलाती रहती है, इस लिए मैं दूसरे घरों में क्यों जाऊँ। मेरी यह वार्ता सुनकर माता गोपियों से बोली।

**गोप्य आत्मीयकर्म्माणि सङ्गोप्य परकर्म्म वै॥**

**कथयन्त्यो न संलज्जा धन्या यूयं व्रजाङ्गनाः ॥४२॥**

हे ब्रजयुवतियों! तुम धन्य हो! तुम अपने किये हुये कर्मों को छिपाती हुई लज्जित नहीं हो रही हो।

**क्षुधितास्तृषिता बालाः परगेहं प्रयान्ति हि॥**

**नायंक्षुधार्त्तस्तृषितो राशयः सन्ति सर्व्वशः ॥४३॥**

बालक भूखे प्यासे होने पर ही दूसरों के घर जाते हैं परन्तु यह बालक तो कभी भी भूखा और प्यासा नहीं रहता, मेरे घर तो सब प्रकार के पदार्थों की राशियां विद्यमान हैं।

**अनुव्रजाम्यहं नित्यं पिबभक्षेतिवादिनी ॥**
**कदाचित्पिबति प्रीत्या कदाचिन्न पिबत्यपि ॥४४ ॥**

और मैं सर्वदा कहती रहती हूँ कि इनमें से कुछ खा पी ले, यह बालक कभी प्रीतिपूर्वक खा लेता है और कभी नहीं भी खाता है।

**एवं भुङ्क्ते न भुङ्क्ते च बालकोऽयं निजेच्छया ॥**
**अतिक्लेशैर्मया प्राप्तः बालोऽयं त्वत्प्रसादतः ॥४५ ॥**

यह बालक अपनी इच्छा से ही खाता है और जब इसकी इच्छा नहीं होती तब नहीं भी खाता है, तुम सबके प्रसाद से इस बालक को मैंने अत्यन्त क्लेश से प्राप्त किया है।

**रोरुदीति च सोच्छ्वासो मद्भीत्या बालको ह्यसौ ॥**
**मम प्राणाधिकप्रेयान्न ताड्योऽयं वृथा मया ॥४६ ॥**

यह बालक मेरे भय से उच्छ्वास के साथ खूब रोता है। यह मेरे प्राणों से अधिक प्रिय है इसे व्यर्थ मैं नहीं मारती हूँ।

**यदि आगः कृतोऽनेन तदा कुरु विनिग्रहम् ॥**
**श्रुत्वा चोक्तीर्यशोदायाः पुनरूचुश्च गोपिकाः ॥४७ ॥**

यदि यह किसी का अपराध करेगा तब मैं इसको उचित दण्ड दूँगी, गोपियाँ यशोदा जी की यह वार्ता सुनकर बोलीं।

**प्रतीतिं बालवाक्ये च कुरुषे नास्मदीरिते ॥४८ ॥**

आप तो अपने पुत्र की ही बात का विश्वास मानती हैं, हमारे वचनों पर आपको कभी विश्वास नहीं होता।

**न चेत्प्रतीतिं कुरुषे किं कुर्म्मः कथयाम किम् ॥**
**वयं मिथ्यातिवादिन्यो नहि सोऽयं तवात्मजः ॥४९ ॥**

जब विश्वास ही नहीं करतीं हैं तब फिर हम क्या कर सकती है और क्या कहें। वास्तव में हम ही झूठीं है, आपका पुत्र नहीं।

**चित्रमस्माकमित्येव वक्तुं केन सुशिक्षितः ॥**
**जिह्वा न तालु स्पृशति समयोक्तिं वदत्यपि ॥५० ॥**

इसमें हमें अत्यन्त ही आश्चर्य विदित होता है बोलने के लिए किसने सिखाया है। समयोक्ति के कहते हुए भी हमारी जिह्वा तालु का स्पर्श नहीं कर पाती है।

**तथा त्वमपि जानासि साधुरेष ममात्मजः ।।**

**आत्मीये परकीये च समता न भवेन्नृणाम् ।।५१ ।।**

आप तो अपने पुत्र को सज्जन मानती है मनुष्य अपने और पराये में समता नहीं कर पाते हैं।

**बालको लालितः पूर्व्वं कदाचिन्न तु ताडितः ।।**

**ज्ञास्यतीयं यदा बालस्त्वामेवोद्वेजयिष्यति ।।५२ ।।**

बालकों को पहले लालन ही करते है, ताडन नहीं करते फिर जब वह बालक तुम्हें उद्वेजित करेगा तभी जान सकेंगे।

**लालने बहवो दोषास्ताडने बहवो गुणाः ।।**

**तस्माद्धितार्थी बालांश्च ताडयेन्न तु लाडयेत् ।।५३ ।।**

लालन करने में बहुत से दोष हैं और ताडन करने में बहुत से गुण हैं, इस कारण अपने हित की अभिलाषा करने वाले मनुष्य सर्वदा ही अपने बालकों की ताड़ना करते रहते हैं, अधिक लालन नहीं करते।

**परन्तु वार्द्धके जाते जातोऽयं युवयोः सुतः ।।**

**तस्मात्ताडयितुं नैव कुरुते भवती मनः ।।५४ ।।**

परन्तु तुम्हारे तो वृद्धावस्था में यह बालक उत्पन्न हुआ है, इसी कारण इसे मारने पीटने का मन नहीं करता।

**भवत्विदानीं गच्छामो यदा किञ्चित्करिष्यति ।।**

**नीत्वा त्वां दर्शयिष्यामस्तदा किं वा वदिष्यति ।।५५ ।।**

अब रहने दो, हम अपने घर को जाती है, परन्तु अब यह बालक जो कुछ करेगा तो आपके पास लाकर दिखायेंगी, उस समय आप क्या कहेंगीं।

**इत्युक्त्वा तास्ततो गोप्यः स्वकीयनिलयं ययुः ।।**

**गतासु तासु गोपीषु यशोदा मामशिक्षयत् ।।५६ ।।**

यह कहकर सब गोपियाँ अपने-अपने घरों को चली गयी, उनके चले जाने पर यशोदा जी मुझे शिक्षा देने लगीं।

**न गच्छेरन्यवेश्मानि न वदेर्दुर्व्वचः क्वचित् ।।**

**न गालीर्दापयेःपित्रोर्न ब्रूया अनृतं वचः ।।५७ ।।**

अब तुम किसी के घर कभी न जाना, किसी को कभी कटुवचन न कहना, अपने माता-पिता को गाली न दिलाना, तथा कभी झूठ न बोलना।

**पापं कर्म्म न कुर्व्वीथाश्चौर्य्यं कपटमेव च ॥**
**तथ्यं प्रियं ततो ब्रूयाः कुर्य्याः कर्म्म सुखावहम् ॥५८॥**

पाप कर्म न करना, चोरी अथवा कपट न करना, सबसे वास्तविक तथा प्रिय वचन बोलना, जिससे सबको सुख उत्पन्न हो ऐसे कर्मों को सर्वदा करते रहना।

**नोद्वेजयेस्तथा कञ्चिदनाहूतो न वेश्मनि ॥**
**न गच्छेस्त्वं कदाचिच्च कुरु मे शिक्षितं वचः ॥५९॥**

कभी किसी को उद्वेजित न करना, जो कोई तुम्हें न बुलायें तो बिना बुलाये उसके घर न जाना, मैंने जो कुछ तुमसे कहा उसी के अनुसार करना।

**यदि बाला वानराश्च प्रियाः पुत्र तवान्तिकम् ॥**
**आनयस्व गृहे सर्व्वान्पिब भुङ्क्ष्व ददस्व च ॥**
**तदा सुखं मे भविता नान्यथा किञ्चिदेव हि ॥६०॥**

हे पुत्र! यदि प्रिय बालक और वानर तुम्हारे पास आयें तो तुम उनको अपने ही घर में बैठाकर भोजन कराना, पिलाना और यथेष्ट वस्तुएं दे देना। ऐसे करोगे तो हमें परमसुख होगा। इसके विपरीत कुछ भी न करना।

**श्रुत्वेति वचनं तस्या अहमप्यब्रुवं ततः ॥**
**न प्रतीतिं मद्वचसि कुरुषे त्वं ततः कुरु ॥६१॥**

माता के यह वचन सुनकर मैं बोला, कि मेरी बात का यदि तुम्हें विश्वास न आये तो तुम यह करो।

**गोपं प्रौढं निजं कञ्चिन्मदीयं सहचारिणम् ॥**
**तं पृष्ट्वा ज्ञास्यसे मातः सर्व्वमेव च चेष्टितम् ॥६२॥**

किसी वृद्ध गोप को मेरे साथ भेज दिया करो और फिर उससे पूछकर जान जाओगी हे मातः! मेरे सम्पूर्ण चरित्र क्या हैं?

**तासामपि च कर्म्माणि वदिष्यति स एव ते ॥**
**यत्र कुत्रापि क्रीडन्तं वीक्ष्य मां वेष्टयन्ति ताः ॥६३॥**

और उन गोपियों के कर्त्तव्यों को भी वह कह देगा। मैं जब कहीं किसी स्थान पर जाकर खेलता हूँ, ये सब उसी समय मुझे देखकर मुझे घेर लेती हैं।

**गृहकर्माणि सन्त्यज्य तिष्ठन्ति मम सन्निधौ॥**

**बलाद्गृहीत्वा स्वोत्सङ्गे नयन्ति स्वगृहं प्रति ॥६४॥**

अपने घर के कामों को छोड़कर मेरे सम्मुख बैठी रहती हैं और मुझको अपनी गोद में उठाकर हठात् पकड़कर अपने घर को ले जाती हैं।

**अत्यन्तात्मेच्छया चैव यामि कृत्वा पलायनम्॥**

**आनीय गृहपात्राणि स्वयमेव हि गोपिकाः ॥६५॥**

**प्रयच्छन्ति सखिभ्यश्च भोजयन्ति स्वभावतः॥**

**पश्चाद्गृहीत्वा वसनं ताडयन्ति सखीनपि ॥६६॥**

उनकी मुझमें अत्यन्त इच्छा होने पर भी मैं भागकर चला ही आता हूँ, अपने घर के पात्रों को गोपिका स्वयं ही मेरे इष्ट मित्रों को देकर स्वभावतः भोजन करा देती हैं और दे देती हैं और वस्त्रों को पीछे से ग्रहण करके मित्रों को पीटती भी हैं।

**कथं दधि पयोऽस्माकं भुक्तं पात्रञ्च भेदितम्॥**

**तदा तानपि कृच्छ्रेण मोचयामि कथञ्चन॥ ६७॥**

**भुक्त्वा च ते पालयन्ते गोप्यो गृहणन्ति मां तदा॥**

**तदा क्रोशन्ति बहुशो यद्वा तद्वा वदन्ति च॥६८॥**

कैसे हमारे दधि-दुग्ध का भोजन किया और क्यों यह सब पात्र तोड फोड डाले उनको भी वे बड़ी कठिनाई से छोड़ती हैं। वे सब भोजन करके चले जाते हैं और गोपियाँ मुझे पकड़ लेती हैं। तब वे जोर से चिल्लाती है और जो कुछ भी अनर्गल बोलती रहती है।

*इति सकलपुराणसारभूते वैयासिक आद्युपपुराणे नारदशौनकसंवादे यशोदाकृष्णसंलापो नाम पञ्चविंशोऽध्यायः।*

*सकलपुराणसारभूत वैयासिक आद्युपपुराण में यशोदाकृष्णसंलाप नामक पचीसवाँ अध्याय समाप्त॥ २५॥*

# षड्विंशोऽध्यायः

*श्रीभगवानुवाच*

**यशोदा मद्वचः श्रुत्वा प्रतीतिमकरोत्तदा ॥**
**अहमप्यन्यदिवसे तासां वेश्म तथाविशम् ॥१ ॥**

श्री भगवान् बोले कि यशोदा जी को मेरे वचन सुनकर विश्वास आ गया, उसके बाद मैं दूसरे दिन पहले के समान गोपियों के घर में गया।

**बलेन च्छद्मना वापि गृहीतं चाखिलं वसु ॥**
**कुत्रचिद्भुक्तमेवाथ पात्रभङ्गश्च कुत्रचित् ॥ २ ॥**

वहाँ जाकर अनेक प्रकार के छल बल के द्वारा समस्त वस्तुओं को ग्रहण कर लिया और पदार्थों को कभी खाता कभी सारे बरतनों को तोड़ता ॥ २ ॥

**वस्त्रस्य पाटनं क्वापि हारशङ्खविभेदनम् ॥**
**महाक्रोशो बभूवाथ व्रजस्त्रीणां गृहे गृहे ॥ ३ ॥**

कहीं वस्त्रों को फाड़ता, कहीं हार तोड़ता और कहीं शङ्ख तोड़ देता था व्रजनारियों के प्रत्येक घर में महाकोलाहल होने लगा।

**कस्मिश्चिद्भवने सौम्य प्रौढा यौवनगर्व्विता ॥**
**रुरोध मां सखीभिश्च स्वयं धर्तुं समुद्यता ॥ ४ ॥**

एक गोपी अपने घर में प्रौढ यौवन से मतवाली होकर सखियों के साथ मुझे रोका और पकड़ने के लिए उद्यत हुई।

**मया च सा बलात्क्षिप्ता पपात धरणीतले ॥**
**हस्तयोः स्फुटिता शङ्खा हारश्छिन्नो द्विधाभवत् ॥ ५ ॥**

तब मैंने बलपूर्वक झटक दिया और वह पृथ्वी के ऊपर गिर पड़ी, इसी कारण से उसके हाथों के शङ्खीय कंगन फूट गये और गले का हार दो टुकडों में हो गया।

**वस्त्रञ्च गात्रे रुधिरस्त्रावो वै तत्र तत्र हा ॥**
**उत्थिता सा तथाभूता यशोदायै न्यवेदयत् ॥ ६ ॥**

उसके शरीर के स्थान स्थान से रुधिर निकलने लगा, तब रुधिर से लिप्त हुई वह गोपी उठकर यशोदा जी से कहने के लिए गयी।

**अहं मृषाश्रुर्गच्छामि रुदन्वै सदनं प्रति ॥**
**ततो यशोदा मामाह कथं रोदिषि पुत्रक ॥ ७ ॥**

मैं भी उसी समय झूठे आँसू निकालकर रोता हुआ उसके पीछे-२ घर में गया, यह देखकर यशोदा जी मुझसे पूछने लगीं कि हे बेटा ! तुम किसलिए रो रहे हो।

**मयोक्तं शृणु मातर्मे वचनं यद्ब्रवीम्यहम् ॥**
**इयं पश्चान्ममागत्य पृष्ठे सन्ताड्य पाणिना ॥ ८ ॥**

मैं बोला कि हे मातः ! जो मैं कहता हूँ उसे तुम सुनो, इस गोपी ने मेरे पीछे से आकर मेरी पीठ पर अपने हाथों से अधिक पीटा है।

**चचाल वेगादपतत्स्खलिता च स्वयम्भुवि ॥**
**मिथ्या वदति मे दोषमियं त्वत्पुरतः स्थिता ॥ ९ ॥**

और जोर के साथ चली तब फिसल कर स्वयं पृथ्वी पर गिर पड़ी है। यह तुम्हारे सामने रहकर मुझे मिथ्या दोषी कर रही है।

**तदाकर्ण्य यशोदा च बहुधा तामभर्त्सयत् ॥**
**त्वं सदा यौवनोन्मता बन्धनं कुरुषे भृशम् ॥ १० ॥**

यशोदा इस वार्ता को सुनकर बार-बार उसको झिझक कर कहने लगीं कि तुम यौवन से मदमाती होकर सदा इसे बन्धन में डालती रहती हो।

**बाला गृहे गृहे सन्ति काऽपि कस्याऽपि दूषणम् ॥**
**न ब्रवीति यथा नित्यं कृष्णस्याखिलगोपिका ॥ ११ ॥**

घर-घर में बालक हैं कोई किसी को दोष नहीं देती, सम्पूर्ण गोपिकाएं नित्य कृष्ण को ही दोषी बतलाती है।

**इति साक्षेपवाक्यानि श्रुत्वा सा लज्जिता ययौ ॥**
**नैतद्ब्रह्मादिभिर्देवैरनुभूतं हि तत्सुखम् ॥ १२ ॥**
**यल्लब्धं बल्लवस्त्रीभिरेवंभूतमनेकधा ॥**
**कदाचिद्देवपूजार्थमुद्यता जननी मम ॥ १३ ॥**

माता के इन आक्षेपदायक वचनों को सुनकर वह गोपी लज्जित होकर चली गयी, ब्रह्मादि देवता भी उस सुख को नहीं पा सकते जो गोप स्त्रियों ने अनेक बार अनुभूत किया हैं, मेरी माता कभी देवता की पूजा करने के लिए उद्यत हुई।

**अकरोद्बहुपक्वान्नदधिदुग्धादिसञ्चयम्॥**
**सम्पाद्य सर्वा सामग्री गोपीराह्वातुमुद्यता॥ १४॥**

अनेक प्रकार के पकवान और दही दूध इत्यादि को इकट्ठा किया, समस्त सामग्री को संभालकर गोपियों को बुलाने के निमित्त सन्नद्ध हुई।

**मामुक्त्वा गृहरक्षाऽत्र सम्यक्कार्या त्वयाऽनघ॥**
**यावत्स्त्रियः समाहूय आनयामि स्ववेश्मनि॥ १५॥**

और मुझसे बोली कि हे अनघ ! मैं जब तक सम्पूर्ण स्त्रियों को बुलाकर घर में न आ जाऊँ तब तक तुम सावधानी से बैठे हुए घर की रक्षा करते रहना।

**अथ तस्यां गतायान्तु मयाऽऽहूताश्च बालकाः॥**
**वानराश्चागताः सर्व्वे ते मया भोजिताः सुखम्॥ १६॥**

मैंने सम्पूर्ण वानर और बालकों को बुलाया आनन्द के साथ उनको वह सम्पूर्ण सामग्री खिला दी।

**आगता सा परावृत्य समाहूय व्रजस्त्रियः॥**
**दृष्ट्वा भूयो मत्कृतञ्च बभूवाऽथ समाकुला॥ १७॥**

जब माता सम्पूर्ण स्त्रियों को बुलाकर घर लौट आयीं तब वह मेरे किये हुए कार्य को देखकर अत्यन्त ही व्याकुल हुई।

**मामुवाच तदा माता किं कृतं शून्यसद्मनि॥**
**आगत्यागत्य गोपीभिर्यदुक्तं जातमद्य मे॥ १८॥**

इसके बाद माता मुझसे बोली कि तुमने सूना घर पाकर यह क्या किया। गोपियाँ जो बार-बार आकर मुझसे कहती थी वहीं आज मुझे घटित हुआ।

**यदीहैतादृशो बालो देवकार्य्यं कुतश्च वै॥**
**त्यक्तं मयाऽधुना सर्व्वं देवकार्य्यादिकञ्च यत्॥ १९॥**

यदि यहाँ ऐसा बालक है तो यहाँ पर देवता की पूजा का होना कैसे सम्भव हो सकता है। इसी कारण से मैंने सब परित्याग कर दिया है।

**आयास्यन्ति समाहूताः किं वदिष्यन्ति योषितः ॥**

**सर्व्वा एव हसिष्यन्ति ज्ञात्वा मां तव चेष्टितम् ॥ २० ॥**

परन्तु जिन व्रजस्त्रियों को जाकर मैं बुला आयी हूँ, वे आयेंगी और क्या कहेंगी ? तुम्हारे क्रिया कलापों को जानकर वे सभी मेरे ऊपर हँसेगी।

**एवं वदन्त्यां तस्यान्तु व्रजवध्वः समागताः ॥**

**तां दृष्ट्वा क्षोभितां प्रोचुः किमर्थं क्लिश्यते त्वया ॥ २१ ॥**

इस प्रकार उनके कहने पर आयी हुई व्रज की स्त्रियाँ यशोदा को क्षुब्ध देखकर कहने लगी कि तुम किसलिए दुःखित हो रही हो।

*यशोदोवाच*

**अहं पुरैव सर्व्वाणि कर्माणि प्रेक्ष्य च स्थिता ॥**

**सन्ततिर्नास्ति यद्गेहे तद्गेहे मङ्गलं कुतः ॥ २२ ॥**

यशोदा जी बोली कि मैं पहले से ही सब कर्मों को देखकर स्थित हुई। जिसके घर में संतान नहीं है उस घर में मङ्गल कहाँ।

**देवताः पितरश्चैव न पुनः पूजिता मम ॥**

**इति त्यक्तं मया सर्व्वं यदाऽयं बालकोऽभवत् ॥ २३ ॥**

इसी कारण से मैं देवता और पितरों की पूजा नहीं करती, जबसे इस बालक का जन्म हुआ है तब से मैंने सब कुछ करना छोड़ दिया है।

**कुर्व्वन्नरः कुलाचारं सर्व्वमाप्नोति शोभनम् ॥**

**इति वेदविदां वादः समारब्धो मया ततः ॥ २४ ॥**

कुल की मर्यादा का आचरण करता हुआ व्यक्ति सभी सुन्दर वस्तुओं को प्राप्त कर लेता है ऐसा वेद विद् लोगों का वचन है। इससे मैंने कुलमर्यादा का समारम्भ किया है।

**देवाश्च पितरश्चैव पुत्रे जातेऽतिविस्मृताः ॥**

**पुत्रस्नेहवशाद्गोप्यः किञ्चित्कर्त्तुं न शक्यते ॥**

**चित्तोत्साहादिदानीन्तु समारब्धन्तु किञ्चन ॥ २५ ॥**

इस पुत्र के उत्पन्न होने पर देवता और पितर विस्मृत हो गये। हे गोपियों ! अपने पुत्र के स्नेह के वश मेरी किसी कार्य को करने में सामर्थ्य नहीं होती आज कुछ करने की मन में इच्छा हुई थी।

**आस्थाप्य विविधं द्रव्यं देवकार्य्यार्थमद्य वै ॥**
**भवतीनां समाह्वानं कर्त्तुं यावद्गता ह्यहम् ॥ २६ ॥**

आज देवता की पूजा के लिए सम्पूर्ण द्रव्य स्थापन करके तुम्हें बुलाने के लिए मैं गयी थी।

**तावत्प्रणाशितं सर्व्वं बालेनातिचलेन हि ॥**
**शिक्षयित्वाऽथ विधिवत्सम्यगेनं गता बहिः ॥ २७ ॥**

तब तक इस चञ्चल बालक ने सब कुछ नष्ट कर दिया। विधिवत् इसको शिक्षा देकर मैं बाहर गयी थी।

**यस्य सद्मनि पुत्रोऽयं वर्त्तते चपलो ह्यति ॥**
**तत्र देवाश्च पितरः कथं पूज्या भवन्ति हि ॥ २८ ॥**

जिसके घर में ऐसा चपल पुत्र हो उसके यहाँ किस प्रकार से देवता और पितरों की पूजा हो सकती है।

**अद्यारभ्य कदाचिन्न पूजयिष्यामि कञ्चन ॥**
**समाहूता भवन्त्यो मे यात स्वयं निकेतनम् ॥ २९ ॥**

इसीलिए मैं आज से अब किसी की पूजा नहीं करूँगी समाहूत आप लोग भी अब अपने-अपने घरों को जायँ।

***गोप्य ऊचुः***

**ज्ञातं त्वया पुत्रकर्म्म न प्रत्येषि कदाचन ॥**
**अस्माभिरुक्तं बहुधा त्वं जानासि मृषैव हि ॥ ३० ॥**

गोपियाँ बोली कि अब तुमने अपने पुत्र के कर्म जान लिये, कभी विश्वास नहीं करती थी जब हम लोग बहुधा कहती थी। तुम उसे झूठ ही समझती थी।

**सम्यक्कृतं त्वया कृष्ण वस्तुजातं च नाशितम् ॥**
**प्रतीतिं नाकरोत्क्वापि यशोदा वचने पुनः ॥ ३१ ॥**

